यह गाना प्रिय और अच्छा है, पर स्त्रियां इसका अर्थ शायद यह करती होंगी कि धन, पुत्र आदि चाहिए तो महावीर को मनाओ। लोग ऐसी चीजों से प्रेम करते हैं। मगर शास्त्र कहता है–

**धम्मो मंगलमुक्किट्ठं, अहिंसा संजमो तवो।**
**देवा वि तं नमंसंति, जस्स धम्मे सया मणो।।**

अर्थात् अहिंसा, संयम और तप रूप धर्म ही उत्कृष्ट मंगल है। जिसका मन सदैव धर्म में लगा रहता है, देवता और चक्रवर्त्ती आदि भी उसके चरणों में आकर झुकते हैं।

कामना–वासना ने लोगों से ऐसे नीच देव पुजवाये हैं, और ऐसे नीच गुरु करवाये हैं कि कहा नहीं जा सकता। कामना के कारण ही लोग झूठे को सच्चा और सच्चे को झूठा समझते और कहते हैं। कामना को जीतने से ही आनंद–मंगल होगा।

## संयम का विवेचन

कालास्यवेषिकपुत्र अनगार का तीसरा प्रश्न यह है कि संयम और संयम का अर्थ क्या है? स्थविर भगवान् ने उत्तर दिया– हमारे मत से आत्मा ही संयम है और आत्मा ही संयम का अर्थ है।

अनगार कालास्यवेषिपुत्र के प्रश्नों में भेद है, लेकिन स्थविर भगवान् के उत्तर में कोई भेद नहीं है। अतएव यह समझने की जरूरत है कि संयम और संयम का अर्थ क्या है? तथा सामायिक और प्रत्याख्यान से संयम में क्या भिन्नता है? अगर संयम, सामायिक और प्रत्याख्यान में कोई भिन्नता नहीं है तो संयम का दोनों से भिन्न कथन क्यों किया गया है? और जब सामायिक एवं प्रत्याख्यान भी आत्मा हैं और संयम भी आत्मा ही है तो इनमें भेद क्या रहा?

इस विषय को सूक्ष्मरूप में अधिकारी ही समझा सकता है। मैं पूर्वाचार्यो की सहायता से इसे समझाने की चेष्टा करूंगा।

टीकाकार कहते हैं कि सामायिक और प्रत्याख्यान से संयम कथंचित् भिन्न है और कथंचित् अभिन्न है, लेकिन इनका स्वरूप भिन्न–भिन्न समझना है। अतएव देखना चाहिए कि इनमें विशेषता क्या है? सामायिक में मूलगुण की विशेषता बताई है और प्रत्याख्यान में उत्तरगुण की। लेकिन संयम में क्या विशेपता है? संयम शब्द 'यम् उपरमे' धातु से बना है, जिसका अर्थ है– अशुद्ध अर्थात् पापरूप क्रिया से आत्मा को हटा लेना। पाप–क्रिया से आत्मा को निकालना संयम है।

प्रश्न होता है, सामायिक और प्रत्याख्यान का अर्थ भी यही है, तब संयम में विशेषता क्या हुई? इस प्रश्न के उत्तर में टीकाकार कहते हैं– संयम संरक्षण करता है। पृथ्वीकाय आदि सब जीवों की रक्षा करना संयम है। सामायिक में निवृत्ति की प्रधानता है और संयम में प्रवृत्ति की प्रधानता है। उदाहरणार्थ, 'एक आदमी कहता है– मैं जीवों को नहीं मारूंगा।' ये दोनों बातें अलग–अलग हुई। न मारना अलग बात है और बचाना अलग बात है। न मारने वाला उदासीनता भी रख सकता है, मगर बचाने में जीव–रक्षा के काम में सहयोग देना पड़ता है। मान लीजिए, किसी स्त्री ने किसी भी लड़के को न मारने की प्रतिज्ञा ली। वह किसी बच्चे को नहीं मारती, यह भी ठीक है, लेकिन न मारने मात्र से उसे मातृपद नहीं मिल सकता। माता–पद की अधिकारिणी वह तभी हो सकती है जब वह बालक की रक्षा और पालन करे। 'माता' शब्द 'माङ् माने' धातु से बना है। उसका अर्थ रक्षा और पालन करना है। अतएव रक्षा और पालन करने पर ही वह माता कहला सकती है। इस प्रकार न मारने और रक्षा करने में बहुत अन्तर पड़ जाता है। कोई माता बालक को जन्म देकर अलग कर दे और पालन–पोषण न करे तो वह माता कहलाने की अधिकारिणी नहीं हो सकती। बालक की माता वही कहलाएगी जो उसका पालन एवं रक्षण करेगी। बालक को जन्म देने वाली माता बालक को याद नहीं आएगी, पालन–पोषण करने वाली माता को ही वह स्मरण करेगा।

संयम शब्द का व्यवहार में भी प्रयोग किया जाता है। जैसे–'बालक को पालने में माता संयम से काम लेती है।' वास्तव में बालक का पालन–पोषण करने में माता को संयम रखना पड़ता है। माता संयम न रक्खे तो बालक का पालन नहीं हो सकता। आज बालकों का पालन पशुओं की तरह होता है। लेकिन बालक के असली पालन की विधि ज्ञातासूत्र में मेघकुमार के अधिकार में बतलाई है। बालक को जन्म दे देना मातृधर्म नहीं है– यह तो हिंसा है। लेकिन उत्पन्न करने के बाद पालन करना, रक्षण करना दया है। ज्ञातासूत्र में मेघकुमार के अधिकार में कहा है–

**तए णं सा धारिणी देवा तस्स गब्भस्स अणुकपणट्ठाए।**

उस गर्भ की रक्षा के लिए अनुकंपा से प्रेरित होकर धारिणी रानी ने क्या–क्या किया, यह बतलाते हुए गणधरों ने गर्भ और बालक के पालन करने की विधि पर अच्छा प्रकाश डाला है। संसार–विलास करने से पेट में गर्भ आया, लेकिन इसमें दया नहीं हुई। पेट में आये गर्भ की रक्षा करने में दया

है। धारिणी रानी के पेट में जो गर्भ आया था, उसकी रक्षा के लिए उसने क्या किया? यह बताने के लिए गणधर भगवान् कहते हैं–

**नाइ तित्तं, नाइकडुयं, नाइकसायं, नाइअंबिलं, नाइमहुरं, जं तस्स गब्भस्स' हियं, मियं, पत्थयं देसे य काले य आहारं आहारेमाणी नाइचिंतं, नाइसोयं, नाइमोहं, नाइभयं, नाइपरित्तासं व वगयचिंता सोयमोह भयपरित्तासा उहभयमाणसुहे हिं भोयणच्छायणगंधमल्ला लंकारेहिं तं गब्भं सुहंसुदेणं परि वहइ। नायाधम्मकहा, 1 अ.**

रानी ने अधिक तीखे, अधिक कड़ुवे, अधिक मीठे आदि हानिकारक पदार्थों के खाने का त्याग कर दिया– प्रत्याख्यान कर दिया।

शास्त्र में, गर्भवती के वर्णन में यह तो आया है कि गर्भवती ने इस प्रकार के भोजन का त्याग कर दिया, मगर उपवास करने का वर्णन कहीं नहीं आया। शास्त्र में कहीं ऐसा उल्लेख नहीं मिलता है कि गर्भवती ने उपवास किया। फिर भी कई स्त्रियां गर्भावस्था में उपवास करना चाहती हैं। अगर उन्हें उपवास करना है तो ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिए। ब्रह्मचर्य नहीं पाला तो फिर गर्भ की रक्षा के समय तप का नाम लेकर गर्भ की रक्षा न करना अनुचित है। वैद्यक शास्त्र में गर्भवती के लिए विधान किया गया है कि उसे न अधिक खाना चाहिए, न उपवास करना चाहिए। साथ ही यह भी कहा है कि गर्भवती पहले पहर में खाए नहीं और दूसरे पहर को खाये बिना लांघे नहीं। इस प्रकार गर्भवती स्त्री दया के लिए, गर्भ–रक्षा के निमित्त संयम से काम लेती है। उनका मन खट्टा, खारा खाने को ललचाता होगा, तब भी वे मन को रोकती हैं। जो चीज गर्भ को हानि पहुँचाती है उसे खा लेना गर्भ की हत्या करना है। न केवल खाने में ही, किंतु धारिणी रानी अधिक हर्ष, शोक, भय आदि भी गर्भ–रक्षा की दृष्टि से नहीं करती थी।

लोग कहते है–जैन शास्त्र में लीलोतरी (हरितकाय) के त्याग के सिवा और क्या धरा है! पर ऐसा कहने वालों ने जैन शास्त्र को समझा ही नहीं। जैन शास्त्र में चरितानुयोग द्वारा विधिवाद बताया गया है।

गर्भवती भय, शोक, चिंता आदि करती है तो गर्भ पर भी उसका असर पड़ता है। आपके सामने कोई आदमी रोता हो तो आप पर भी उसका असर पड़े बिना नहीं रहेगा। जब सामने रोने वाले का भी असर पड़ता है तो गर्भ का बालक तो माता के साथ एकमेक–सा होकर रहता है। जब माता की साढ़े तीन करोड़ रोमराजि में आग लगी होगी तो बालक अछूता बच जाएगा? उस पर भी आग का असर पड़ेगा ही। इसी से गर्भवती माता लोभ, मोह,

चिन्ता, शोक आदि नहीं करती। वह सोचती है– ऐसा करने से मेरा हृदय कुम्हलाएगा, जिससे बालक पर बुरा असर पड़ेगा। जब बेल कुम्हलाएगी तो उसका फल बिना कुम्हलाए कैसे रह सकता है? माता की चिंता से बालक को बहुत हानि पहुंचती है। कभी–कभी तो गर्भ मर भी जाता है। अगर नहीं मरता तो रोती शक्ल का पैदा होता है।

कदाचित् आप कहेंगे कि जिसने जैसे कर्म किये हैं, वह वैसा ही फल भोगेगा। बालक अपने कर्मों का फल भोगेगा; मगर आपने अपना कर्तव्य क्या पाला? अपना कर्तव्य न पालकर, कर्म देखने के लिए कोई मां अपने बालक पर शिला रखती है? प्रद्युम्नकुमार पर देव ने शिला रक्खी, फिर भी वह नहीं मरे। तो क्या कोई माता भी ऐसा कर सकती है ? यदि नहीं, तो निश्चय की बात व्यवहार में लाना कैसे ठीक कहा जा सकता है ? रोने और शोक करने से गर्भवती पर बुरा असर पड़ता है। इसलिए गर्भवती को धारिणी के चरित्र से शिक्षा लेनी चाहिए। अगर किसी गर्भवती का पिता या पति दुर्दैव से मर जाय तो गर्भवती अगर दयालु होगी तो गर्भ के लिए रोएगी नहीं। लेकिन लोगों ने ऐसी रूढ़ि डाल रक्खी है कि गर्भवती होने पर भी सम्बन्धी के मरने पर स्त्री को रोना ही चाहिए, सिर और छाती आदि पीटना ही चाहिए। लोगों को उसके वहां जाकर उसे रुलाना ही चाहिए। ऐसी प्रथा बनाने वालों या मानने वालों को यह विचार नहीं आता कि गर्भिणी के गर्भ की हत्या होगी या नहीं? गर्भ की हत्या हो तो भले ही हो, मगर लोग अपने बनाये रीति–रिवाज का पालन करेंगे ही। यह कितनी बुरी बात है! दुःख के आंसू तो किसी तरह नहीं रुकते, लेकिन रिवाज बनाकर रुलाना, रोने को रीति में दाखिल करना गर्भ की दया के सर्वथा प्रतिकूल – निर्दयतापूर्ण बात है।

कहां तो शास्त्र की यह बात कि गर्भवती गर्भ की दया के लिए मोह, शोक आदि न करे और कहां आजकल की यह प्रथा कि कोई न रोती हो तो उसे रुलाना और न रोने वाली की निन्दा करना। एक चिउंटी की दया करने वाले और रुपया मिलने पर भी उसे मारने के लिए तैयार न होने वाले पंचेन्द्रिय मनुष्य की हत्या किस प्रकार सहन करते हैं, यह एक महान् आश्चर्य की बात है!

जो लोग ऐसी व्यावहारिक बात भी नहीं समझ सकते, व्यावहारिक संयम का अर्थ भी नही जान सकते, वे शास्त्र में कहे संयम का अर्थ कैसे समझ सकेंगे? लोग शास्त्र के संकुचित अर्थ में पड़े रहते हैं। उन्हें यह नहीं

मालूम कि शास्त्र की बात का सच्चा अर्थ क्या है? शास्त्र में किस बात की शिक्षा दी गई है। शास्त्र में प्रत्येक बात संक्षेप में कही है। यथा संयम का अर्थ बतलाते हुए कहा गया है कि पृथ्वीकाय आदि जीवों की रक्षा करना संयम का अर्थ है। लेकिन शास्त्र का विशेष अर्थ तो तब ही समझ में आता है, जब कोई समझाने वाला मिल जाय।

लेकिन लोगों की प्रवृत्ति ऐसी हो रही है कि उलटे मार्ग को जल्दी पकड़ लेते हैं और सच्चे मार्ग पर प्रेरणा करने पर भी नहीं चलते। मृत्युभोज के लिए कोई जोश चढ़ा दे तो हजारों की गिनती न करेंगे, धर्मकार्य में खर्च करने को कहा जाय तो सारी कृपणता सिमट कर आ जाती है।

मतलब यह है कि माता, गर्भ से ही बालक की रक्षा करती है। जन्म देने के बाद भी उसे बालक की रक्षा करनी पड़ती है। वह उस समय भी भोजन आदि का विचार रखती है। आज भोजन की प्रथा बिगड़ रही है। बच्चे का, बूढ़े का और बालक की माता का भोजन एक–सा हो रहा है। किसे किस प्रकार के भोजन की आवश्यकता है, यह बात लोग जानते नहीं। इस व्यावहारिक संयम को न समझने के कारण आज संयम में गड़बड़ी हो रही है। पहले की स्त्रियां बालक की रक्षा के उपाय जानती थीं, स्वयं संयम रखती थीं और संयम रखने का उपदेश दिया करती थीं।

खानपान सम्बन्धी लालसा को रोकने से ही बालक की रक्षा होती है। बालक को जन्म देना और बात है तथा बालक की रक्षा करना और बात है। इसी प्रकार सामायिक ले ली, मुनि हो गये, यह और बात है तथा संयम पालन और बात है। सामायिक लेना और साधु हो जाना बालक को जन्म देने के समान है। किसी को न मारने से निवृत्ति हुई है? सच्चा साधुपन तो जीवों की रक्षा में है। जीव का संरक्षण प्रवृत्तिभाव है। संयम में इस भाव की प्रधानता है।

कहा जा सकता है कि साधु अगर संरक्षण करता है तो किसी को कुछ देता क्यों नहीं? इसका उत्तर यह है कि साधु में सब जीवों के संरक्षण का पूरा भाव है। अतएव वे इस बात का पूरा ध्यान रखते हैं कि एक जीव के संरक्षण में दूसरे की हत्या न हो। वे प्राणीमात्र का संरक्षण चाहते हैं, अतएव उनके संरक्षण का ढंग यह है कि किसी भी जीव को कष्ट न होने पाय। जिस संरक्षण से एक का संरक्षण हो और दूसरे का घात हो, वह साधु की मर्यादा से बाहर है।

आप गृहस्थ हैं। संरक्षण करना आपका भी कर्तव्य है। लेकिन कोई आदमी आपसे कहने लगे– मैं भूखा मर रहा हूं। मुझे बकरा मारकर खिलाओ। तो क्या आप ऐसा करेंगे? आप उसे यही उत्तर देंगे– 'मैं बकरा खाता होता तो तुझे खिलाता। जब मैं नहीं खाता तो तुझे कैसे खिलाऊं? मैं तेरी और बकरे की, दोनों की रक्षा चाहता हूं।' वही बात साधुओं के लिए है। साधु प्राणीमात्र का कल्याण और रक्षण चाहते हैं। उन्होंने हिंसा का पूर्ण रूप से त्याग कर दिया है। और वे अपने लिए भी किसी को कष्ट नहीं देते तो दूसरे के लिए कैसे दे सकते हैं? लेकिन तेरापंथी लोग इस सीधी–सी बात को चक्कर में डालकर कहते हैं कि साधु किसी को रोटी नहीं देते, इसलिए दूसरे को रोटी देना पाप है। उन्हें इतनी भी समझ नहीं है कि साधु के धर्म और कर्तव्य से श्रावक का धर्म और कर्त्तव्य भिन्न है। साधु का धर्म सूक्ष्म है और श्रावक का धर्म स्थूल है। फिर श्रावक, साधु का उदाहरण क्यों लेता है? अगर तेरापंथियों के कथनानुसार ही दया का स्वरूप माना जाय तो सिद्धान्त–शास्त्र ही पलट जाता है। अगर कोई तेरापंथी श्रावक, साधु से कहे कि– मैं सब हिंसा का त्याग नहीं कर सकता। आप मुझे कुछ हिंसा का त्याग करा दीजिए। तेरापंथी साधु इस श्रावक को किस हिंसा का त्याग करावेगा? बकरे आदि त्रस जीवों की हिंसा का या वनस्पति आदि स्थावर जीवों की हिंसा का?

'बकरे आदि की हिंसा का।'

जीव तो वनस्पति में ज्यादा हैं। फिर बकरा आदि त्रस जीवों की हिंसा का पहले त्याग क्यों कराते हैं? इसका कारण यह है कि बकरा आदि प्रत्यक्ष जीव हैं और वनस्पति आदि शास्त्र की भाषा से जीव हैं। शास्त्र में स्थूल, सूक्ष्म, अपराधी, निरपराधी की व्याख्या करके श्रावक को दया का स्वरूप बतलाया है, जिससे संसार–व्यवहार का निर्वाह भी हो जाय और जीवों की रक्षा भी हो जाय। ऐसा होते हुए भी आप अपने स्वार्थ के लिए तो सूक्ष्म हिंसा का त्याग न करें, किन्तु दूसरों की दया के लिए सूक्ष्म हिंसा का नाम लेकर दया न करें, यह कहां तक ठीक कहा जा सकता है? साधु की समानता करने चलते हो तो सचित् पानी पीना छोड़ो। पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन करो और साधु का पूरा धर्म धारण करो। खुद कच्चा पानी पीना छोड़ नहीं सकते, लेकिन दूसरे को पिलाने के समय कच्चे पानी को हिंसा का नाम लेकर न पिलाना, यह धर्म नहीं, धर्म का बहाना है।

साधु मन, वचन, काय से प्राणीमात्र का कल्याण करते हैं। वे किसी भी जीव की हिंसा नहीं चाहते। जीव–हिंसा से बचने के लिए शास्त्रों में अनेक

विधान किये गये हैं। पांच समिति और तीन गुप्ति का विधान इसी उद्देश्य से है। अनेषणीय आहार का त्याग भी जीव–रक्षा के लिए ही वतलाया है। इस प्रकार संयम का अर्थ रक्षा करना है। यह जीव–रक्षा आत्मा के लिए ही है। अतएव आत्मा ही संयम है और आत्मा ही संयम का अर्थ (प्रयोजन) है।

संयम का फल अनास्रव है। माता, वालक की रक्षा के लिए पहले मनचाहा आहार खाना छोड़ती है। इस प्रकार पहले वह निवृत्ति का आश्रय लेती है, फिर बालक की दया में प्रवृत्त होती है। इसी प्रकार साधु संसार के कामों से निवृत्त होकर जीवों की दया में प्रवृत्त होते हैं। जैसे वालक पर दया करने के कारण ही माता, माता कहलाती है, उसी तरह साधु जीव–रक्षा करने के कारण ही साधु कहलाता है।

संयम आत्मा से भिन्न नहीं है। इसलिए आत्मा ही संयम है। संयम जीव ही करता है, अजीव नहीं करता और जीव भी आत्मा के लिए ही संयम करता है। अतएव आत्मा ही संयम और संयम का अर्थ है। ऐसा मानने पर ही संयम, संयम कहलाता है। जो ऐसा नहीं मानता उसके संयम को संयम नहीं कहा जा सकता। वह ढोंग है। कई मनुष्य नौवें ग्रैवेयक तक की करणी कर डालते हैं मगर वह केवल ढोंग और मान–सम्मान आदि के लिए ही है। ऐसे लोगों की करणी (क्रिया) साधुपन में नहीं है। जो सिर्फ आत्मा के लिए ही संयम का पालन करता है, उसी का संयम ठीक है। यहां ऐसे ही संयम की बात चल रही है। अतः जो भी सुकृत करो, आत्मार्थी होकर करो। किसी भ्रमणा में पड़कर अपने सुकृत को किसी दूसरे काम में मत डाल दो।

संसार सम्बन्धी किसी वासना को पूरी करने के लिए और आत्मा के लिए काम करने में बहुत अन्तर है। यही बात जगत्–प्रसिद्ध है कि लालसा से काम करना एक बात है और लालसा को त्याग कर काम करना दूसरी बात है। अधिकांश लोग लालसा में पड़कर काम करते हैं, आत्मार्थी होकर काम नहीं करते। जिन कामों को लालसा के मारे सहज ही कर डालते हैं, आत्मार्थी होकर उन्हें करना कठिन समझते हैं। रोग होने पर रोटी खाना छूट जाता है। भोग–विलास भी छोड़ने पड़ते हैं और कमजोरी की हालत में दूसरों की गाली भी सहनी पड़ती है, लेकिन कमजोर की गाली सहना कठिन हो जाता है। शरीर निरोग हो और कोई जप–तप करने को कहे तो उस समय कितना कठिन मालूम होता है? उस समय यह खयाल ही नहीं होता कि तंदुरुस्त रहते हुए यह काम करें तो रोग ही क्यों हो? इसीलिए किसी ने कहा है –

**दुःख में सुमरन सब करें, सुख में करे न कोय।**
**जो सुख में सुमरन करें, दुःख काहे को होय।।**

स्मरण, भजन, मर्यादा या संयम – कुछ भी कहो, सुख के समय याद नहीं आता। दुःख के समय ही उसका स्मरण होता है। एक कवि कहता है–

**तू ही तू ही याद आवे रे दरद में।**
**मात–पिता अरु भाई–भतीजा, काम पड्यां भग जावे रे; दरद में।।**

इस भजन का अर्थ अच्छी तरफ भी लगाया जा सकता है और बुरी तरफ भी। लेकिन हमें अच्छाई पर ही दृष्टि रखनी चाहिए। बुराई की ओर देखना स्वयं बुराई है। जब रोग घेर लेंगे और कष्ट आएगा तब तो संसार की बातें छोड़नी ही पड़ेंगी। तो पहले ही क्यों नहीं छोड़ देते? जो बातें मरण को बिगाड़ती हैं और रोग लाती हैं, अगर आज ही उनका त्याग कर दिया जाय तो क्या हानि है? आज तो भाई–बंद आदि सभी याद आते हैं, छूटते नहीं हैं, पर समय आने पर कोई काम नहीं आता।

**जा दिन चेतन से कर्म शत्रुता करे।**
**ता दिन किसी से कछु गरज न सरे।।**
**हिन्द की यह रीति है तिय संग तो जरे।**
**पर मगदूर नहीं उसके दर्द को भी हरे।।**

जब कर्म आत्मा को घोर कष्ट पहुंचाते हैं, तब कौन सहायता करता है? भारतवर्ष में पहले पति के साथ स्त्री के जलने की रीति थी, वह अब बन्द हो गई है। स्त्री, पति के साथ जल भले ही जाती थी, मगर पति को कष्ट से छुड़ा नहीं सकती थी। उसमें वह ताकत नहीं कि पति को कष्ट से छुड़ा दे। इसीलिए कहते हैं– जिन कामों से आत्मा का कल्याण हो सकता है, उन कामों को मत भूलो। आप दो दिन के कामों में लग रहे हैं और सदा के कामों को भूल रहे हैं। इस भूल को मिटाओ तो आत्मा का कल्याण होगा।

## संवर का विवेचन

संयम के पश्चात् संवर की बात आती है। कालास्यवेषिपुत्र अनगार ने कहा था– हे स्थविर! आप संवर भी नहीं जानते और संवर का अर्थ भी नहीं जानते। मुनि ने स्थविर पर यह आक्षेप किया था। लेकिन स्थविर ने उनसे कहा– हे आर्य! हम संवर भी जानते है और संवर का अर्थ भी जानते है।

आज प्रायः सब लोग संवर करना कहते है और अपने–आप को संवर का जानकार मानते है। लेकिन मुनि, स्थविर से कहते है कि आप संवर

को नहीं जानते और संवर का अर्थ भी नहीं जानते। मुनि के इस कथन से प्रतीत होता है कि संवर बहुत गहन विषय है, जिसे जानने के सम्बन्ध में स्थविर भगवान् पर भी संदेह प्रकट किया गया है। अतएव देखना चाहिए कि संवर क्या है और कालास्यवेषिपुत्र अनगार ने किस संवर को न जानना कहा है? तथा उस संवर में ऐसी क्या विशेषता है कि स्थविर भगवान्, मुनि से कहते हैं– हम संवर को भी जानते हैं और संवर का अर्थ भी जानते हैं।

टीकाकार ने कहा है– इन्द्रियों और नोइन्द्रिय (मन) से निवृत्त होना संवर है। इन्द्रिय कान, आंख, नाक आदि पांच हैं। इन पांच को ग्रंथकार ज्ञानेन्द्रिय भी कहते हैं। यहां नोइन्द्रिय का अर्थ निषेधरूप नहीं है। नाक, कान आदि इन्द्रियों के काम न करने पर भी जो काम करता रहता है उसे नोइन्द्रिय कहते हैं। इसे मन भी कहते हैं। इन्द्रियां जो काम करती हैं, उसमें मन भी साथ देता है। मन की प्रेरणा होने पर ही इन्द्रियां काम करती हैं। आप से कोई कुछ कह रहा था, पर आपका मन अन्यत्र होने से आप सुनते नहीं थे। आप कह सकते हैं कि अगर मन ही इन्द्रियों से काम लेता है तो मन को भी इन्द्रिय क्यों नहीं कहते? मगर यह ठीक नहीं। किसी के मन तो हो, मगर कान ठीक न हों तो क्या वह सुन सकता है? इस विषय में अनेक दार्शनिकों ने अपने–अपने विभिन्न मत प्रकट किये हैं। परन्तु जैन शास्त्रों का कथन है कि इन्द्रियों और नोइन्द्रिय, अर्थात् मन के होने से ही काम चलता है। इन्द्रियां अलग हैं और इनसे काम लेने वाला अलग है। इन्द्रियां और मन उसके औजार मात्र हैं। इन्द्रियों को और मन को जोड़ने वाला एक निराला ही पदार्थ है। मन, इन्द्रियों से स्वयं जुड़ता होता तो आंख के बदले नाक या कान की ओर भी जुड़ जाता। इसलिए मन को इन्द्रियों से लगाने वाला मन का नियन्ता और मन का स्वामी दूसरा ही है। आज का विज्ञान आंशिक रूप से मन तक पहुंच पाया है, लेकिन उससे आगे नहीं पहुंच पाया है। मगर अनेक वैज्ञानिक स्वीकार करते हैं कि मन से आगे भी कुछ है। मन से आगे जो–कुछ है, उसका पता ज्ञानियों ने लगा लिया है। वे जानते हैं और कहते हैं कि मन से आगे आत्मा है। आत्मा ही मन का नियन्ता एवं स्वामी है।

मन का नियन्ता कोई न होता तो वह इन्द्रियों के साथ जुड़ता कैसे? इसके सिवा आप कहते हैं– मैंने अमुक बात सुनी तो सही, पर मेरा मन नहीं लगा। अब आप सोचिए– 'मेरा' कौन है? जिसका मन लगा नहीं, वह कौन है? वह मन से भिन्न ही कोई पदार्थ होना चाहिए। इसलिए आत्मा और मन भिन्न–भिन्न हैं।

इसी सूत्र में गौतम स्वामी ने भगवान् से प्रश्न किया है कि मन ही आत्मा है या आत्मा अलग है? भगवान् ने उत्तर दिया– गौतम! आत्मा अलग है, मन अलग है। इस प्रकार भगवान् ने भी मन और आत्मा को अलग–अलग बतलाया है।

भगवान की कही हुई बात ही यहां इस प्रकार दोहराई गई है :

**देखूं देखूं छोड़ने दीखूं दीखूं ठान।**

जो कुछ करता है, आत्मा ही करता है। इन्द्रियां तो आत्मा के बनाये काम को करने वाली दासियां हैं। आप कहते हैं – चाकू ने कलम बनाया या हाथ ने कलम बनाया। पर चाकू या हाथ कलम बनाने वाला नहीं है। किन्तु हाथ और मन के स्वामी आत्मा ने कलम बनाया है। अतएव आप इन्द्रियों में और मन में ही न उलझे रहो, वरन् इनके स्वामी, आत्मा पर ध्यान दो।

सारांश यह है कि आत्मा, इन्द्रियों से और नोइन्द्रिय से निवृत्त होता है, उस निवृत्ति को ही संवर कहते हैं। इन्द्रियों से निवृत्त होने का अर्थ यह नहीं है कि उन्हें नष्ट–भ्रष्ट कर दिया जाय। ऐसा करना निवृत्ति नहीं है, वरन् उनकी हत्या करना है। इन्हें नष्ट कर देने को त्याग नहीं कहते, किन्तु यह जो बेकायदे लग रहे हैं, इन्हें बेकायदे लगने से रोकना त्याग है।

संवर अधिकतर व्यवहार में ही होता है। मान लीजिए, सास–बहू की लड़ाई हुई। अगर सासू या बहू संवर को समझी होगी तो सोचेगी– 'यदि मैं भी इसके समान ही बन गई तो फिर मेरा व्याख्यान सुनना व्यर्थ है।' ऐसा सोचकर अगर उसने दूसरी का कहना सह लिया तो यह संवर हुआ। साधु के पास घड़ी–दो घड़ी बैठकर संवर करना ठीक है, मगर सच्चा संवर व्यवहार में ही हो सकता है। संवर करने के लिए ही कहा है –

**कबहुंक यह रहनी हौं रहि हौं।**
**परुस वचन अति दुसह श्रवण सुनि तेहि पावक न दहौंगी।**
**विगतमान सम शीतल मन पर गुण–अवगुण न गहौंगी।।**

उपर्युक्त कविता तुलसीदासजी ने रची है। जैन महात्मा ने भी यही बात कही है। वे कहते हैं –

अपूर्व अवसर एहवो क्यारे आवशे।
ज्यारे थईशुं बाह्यभ्यन्तर निर्ग्रन्थ जो।
सर्व सम्बन्धनो बन्धन तीक्ष्ण छेदने,
विचरशुं क्यारे म्हत पुरुष ने पन्थ जो।। अपूर्व।।

दोनों कविताओं के शब्द भिन्न–भिन्न हैं, पर अर्थ में भेद नहीं है। जैन महात्मा ने कहा है– ऐसा अवसर कब आएगा जब मुझसे इस प्रकार का संवर होगा। दूसरे कहते हैं– मैं कब वह स्थिति प्राप्त करूंगा कि दुःसह वचन सुनकर उनकी आग में न जलूं। आग शब्दों में नहीं है, समझ में है। मेरी समझ ही उन शब्दों को आग बनाकर मुझे जलाती हैं। मैं अपनी समझ को आग न बनाकर शीतल कब बनाऊंगा! कब यह सोचूंगा– हे दृष्टा! तू किस भ्रम में पड़ा है! अगर तू उन वचनों के फेर में पड़ गया तो अपने आपको भूल जाएगा। अगर कोई तुझे आग देता है तो उसे भी तू शीतल बना ले। आग तभी बढ़ती है, जब उसमें ईंधन डाला जाता है। अगर मैं उस वचन को अपनी समझ से आग न बनाऊं– उसमें ईंधन न डालूं, तो आग बढ़ेगी क्यों? प्रभो! ऐसा दिन कब आएगा?

आज अगर कोई किसी से बुरे शब्द कहना चाहे तो उसके साधन भी बहुत हैं। बुरे शब्द लिखकर घर–घर पहुंचाए जा सकते हैं। इस प्रकार छपे कागज आपके पास आवें तो उन्हें देखकर सोचना क्या इस कागज से अपने में आग लगने दूं? अगर आप संवर को जानते हैं तो आग को भी शीतल बना छोड़ो।

सारांश यह है कि बुरे काम से इन्द्रियों को बचाना संवर है। संसार में रहते हुए अनेक अनिष्ट प्रसंग उपस्थित होते हैं। अनेक गालियां देने वाले या भला–बुरा कहने वाले मिलते हैं। जब आपके सामने बुरे शब्द आवें तो उन शब्दों को अमृत बनाकर पी जाओ। स्थविर भगवान् को कालास्य वेषिपुत्र मुनि के कठिन शब्द सुनने पड़े, लेकिन वे अमृत बनाकर पी गये। इसीलिए उन्होंने मधुरवाणी में कहा– आर्य! हम संवर जानते हैं और संवर का अर्थ भी जानते हैं। अगर हम संवर न जानते होते तो आपकी कही बात पर हमें क्रोध क्यों न आ जाता? मगर संवर के न जानने का आरोप लगाने पर भी हमें क्रोध नहीं आया। हमारी इस बात से ही आप जान सकते हैं कि हमें संवर का ज्ञान है।

स्थविर भगवान् की इस बात को आप भी सोचिए। संवर को जान लेने मात्र से कुछ भी न होगा। उसे आचरण में लाओगे तो कल्याण होगा।

अब यह देखना चाहिए कि सामायिक आदि से संवर में क्या अन्तर है? उसे अलग कहने का कारण क्या है? सामायिक, प्रत्याख्यान और संयम, ये तीनों संवर में ही हैं। फिर संवर को अलग क्यों कहा है? एक वस्तु में दूसरी वस्तुओं से कोई विशेषता होती है, तभी उसका अलग निर्देश किया जाता है। सामान्य और विशेष का भेद होने पर भी अलग–अलग कथन किया जाता

है। जैसे– भोजन कहने से खाने की सब चीजों का समावेश हो जाता है, फिर भी सब चीजों के नाम अलग–अलग गिनाये जाते हैं। जिनके नाम अलग–अलग हैं उनका वर्णन भी अलग–अलग होता है, भोजन की चीजों के नाम अलग–अलग होने पर भी उन सब को एक नाम 'भोजन' दिया जाता है। इसी तरह सामायिक, प्रत्याख्यान, संयम और संवर का उद्देश्य तो एक ही है, लेकिन इनका नाम अलग–अलग होने से इनकी व्याख्या भी अलग–अलग की जाती है। किसी–न–किसी विशेषता के कारण ही इनके नाम अलग–अलग पड़े हैं।

संवर का मतलब समझाते हुए कहा गया है कि इन्द्रियों और नोइन्द्रिय से निवृत्त होना संवर है। लेकिन क्या संवर के लिए इन्द्रियों को नष्ट कर दिया जाय? मन को पागल बना दिया जाय? या जैसा कि कई लोग कहते है कि नशे में भजन अच्छा होता है, तो नशा किया जाय? ऐसा करना संवर नहीं, आस्रव है। इस प्रकार के पागलपन की अवस्था आत्मा ने अनेक बार भोगी है, फिर भी मुक्ति नहीं हुई। मुक्ति तो तभी सम्भव है जब इन्द्रियों का नाश तो न किया जाय– नाक, कान, आंख आदि को जैसा की तैसा रखी जाय, मगर उनसे होने वाले आस्रव को रोक दिया जाय। यही सच्चा संवर है। आंखें कोई अपराध नहीं करतीं। जो वस्तु जैसी है उसे उसी रूप में दे बतला देती हैं। कांच के सामने जैसी वस्तु होगी, वैसी ही कांच में प्रतिबिम्बित हो जायगी। यही बात आंखों के विषय में है। वस्तु को देखकर उसमें अच्छाई या बुराई, राग या द्वेष स्थापित करना मन का काम है। इसमें बेचारी आंखों का कोई कुसूर नहीं है। हमें यही सोचना चाहिए कि वस्तु जैसी है वैसी है। वह अपने स्वरूप में स्थित है। न उसमें अच्छाई है, न बुराई है। फिर उसे समभाव से क्यों न देखा जाय? उसे निमित्त बनाकर आत्मा में राग–द्वेष क्यों उत्पन्न किया जाय?

राजा का खजांची राजा के सब जेवर रखता और सम्हालता है। वह रत्न को रत्न, सोने को सोना और चांदी को चांदी ही समझता है। साथ ही यह भी समझता है कि ये चीजें मेरी नहीं हैं। वह यह नहीं सोचता कि इस समय कोई देखता नहीं है तो बेईमानी कर लूं। अगर वह बेईमानी करता है तो हरामखोर कहलाता है। मगर हरामखोरी से बचने के लिए न वह अपनी आंखें फोड़ता है, न जेवरों को नष्ट–भ्रष्ट करता है। अगर कोई ऐसा करने पर उतारू हो जाय तो वह भंडारी नहीं रह सकता। आंखों को जैसी की तैसी

रहने दे और जेवरों को जैसा का तैसा बनाये रखे, मगर बेईमानी न करे, वही भंडारी बना रह सकता है। संसार में सभी वस्तुएं रहेंगी और आंखें भी रहेंगी, मगर फिर भी संवर का पालन करना चाहिए। ऐसा किये बिना संवर हो ही नहीं सकता। प्रत्येक वस्तु ईश्वरीय तत्त्व का बोध देने वाली है। ऐसा सोचकर आस्रव मत होने दो। अपने आत्मा की रक्षा करो।

यही बात उपनिषद् की दृष्टि से भी कही जा सकती है। स्याद्वाद की दृष्टि से किसी भी चीज को देखो, उसमें वास्तविकता का अंश मिलेगा ही। अनेकान्त दृष्टि के बिना सभी शास्त्र मिथ्या हैं और अनेकान्त दृष्टि से देखा जाय तो मिथ्या भी सत्य बन जाता है। ईशावास्योपनिषद् में कहा है–

**ईशावास्यमिदं सर्व यत्किंच जगत्यां जगत्।**
**तेनत्यक्तेन मुंजिथाः, मागृद्धः कम्यसिद्धनं, ईश्वास्योपनिषद्।।**

यहां जो–कुछ कहा गया है, उसका आशय यही है कि पृथ्वी पर जो–कुछ भी देखने में आता है, उस पर ईश्वरीय रंग लगा दे। उसे ईश्वर से आच्छादित कर दे।

पृथ्वी के ऊपर की सब वस्तुओं को ईश्वर से आच्छादित कैसे करना, उन पर ईश्वरीय रंग कैसे चढ़ाना है? यह जानना जरूरी है। कोई महल लाल, पीला या हरा कहलाता है। यद्यपि महल में अनेक चीजें हैं, कई– एक उपादानों से उसका निर्माण हुआ है, लेकिन उसके ऊपर लाल रंग होने से वह लाल महल कहलाता है। यानि असल में महल का रंग लाल नहीं है, फिर भी लाल रंग ऊपर से चढ़ा देने के कारण ही वह लाल महल कहा जाता है। इसी प्रकार संसार के सभी पदार्थों पर ईश्वरीय रंग चढ़ा देना चाहिए।

**ऐसा रंग बना ले दाग नहीं लागे तेरे मन को।**

ऐसा रंग बना ले कि तेरे तन–मन को दाग न लगे। सारे संसार को ईश्वरीय रंग से आच्छादित कर दे। यानी संसार के पदार्थों को त्याग से भोग। यह सोच कि ये सब पदार्थ ईश्वरीय हैं। मैंने इन पर ईश्वरीय रंग लगा दिया है। अगर मैं इन पर ममता करता हूं तो इसका अर्थ यह है कि ईश्वर से मैं इन्हें छीनता हूं। इसलिए मैं संसार के पदार्थों को त्याग से भोगूंगा।

आप कहेंगे, क्या खाना–पीना छोड़ देना चाहिए? लेकिन निष्ठापूर्वक राजा की सेवा करने वाला क्या भूखा मरता है? एक आदमी राजा का काम करके तनख्वाह लेकर खाता है और दूसरा चोरी करता है। इन दो तरह से खाने वालों में कुछ अन्तर है या नहीं? चुराकर खाने में और मालिक का दिया

खाने में बहुत अन्तर है। इसी प्रकार ममत्व करके भोगने में और त्याग के साथ भोगने में भी अन्तर है। त्याग के साथ भोगना सबका धर्म है। खाते तो साधु भी हैं, न खावें तो जिन्दा न रहें। परन्तु भगवान् ने कहा है– जो आज्ञा मैंने दी है, उससे बाहर होकर खाने वाला चोर है। ऐसा करने वाला मेरी आज्ञा से बाहर है।

आप भी भगवान् के श्रावक हैं। आप अपने व्रत की मर्यादा को ध्यान में रखकर उसी मर्यादा में खा सकते हैं। मर्यादा से बाहर नहीं भोग सकते। आपने विवाह किया है तो सब को आमन्त्रण देकर और उस समय आपने जगत् की स्त्रियों को माता–बहिन बनाया है। अब उन्हें अगर माता–बहिन नहीं मानते तो ईश्वरीय चोरी करते हो। आपने विवाह के समय जो प्रतिज्ञा की है, उसके अनुसार आप परस्त्री को त्यागे बिना स्वस्त्री का सेवन नहीं कर सकते। अगर सेवन करते हो तो यह त्याग से भोगना नहीं, वरन् भोग से भोगना है।

जो मनुष्य संसार के पदार्थों को ईश्वरीय रंग से रंग देगा, वह सोचेगा– मैं उस रंग में रहकर ही संसार के पदार्थों को त्याग से भोगूंगा, भोग से नहीं भोगूंगा।

आप यह तो मानते हैं कि परमात्मा सब जगह है, अर्थात् सब–कुछ देखता है। परन्तु बुरे काम करते समय यह बात आप भूल क्यों जाते हैं ? इस बात को मानते हुए भी इससे विरुद्ध काम क्यों करते हैं? इसी से कहा है–

**परमेश्वर साखी घट को जाकी शरम न धारे तू।**
**प्रकट कहाय धर्म को धोरी अन्तर भर्यो विकारे तू।**
**रे चेतन पोते तू पापी परना छिंद चितारे तू।**
**निर्मल होय कर्म करदम से निजगुण अम्बु नितारे तू।।**

आप चाहेंगे तो संसार के पदार्थों को ईश्वरीय रंग में रंगने में देरी न लगेगी। आप जानते हैं, ईश्वर घट–घट का स्वामी है। फिर सब पदार्थों को ईश्वरीय रंग में रंगने में क्या कमी रही? कमी यह है कि आप इस समय, यहां तो मानते हैं कि ईश्वर सर्वत्र है– सब–कुछ देखता है– लेकिन इस मान्यता का उपयोग का समय उपस्थित होने पर भूल जाते हैं।

आप जिस काम को कह नहीं सकते, जिसे छिपाना पड़ता है और छिपाने के लिए झूठ बोलना पड़ता है, उसे करना ईश्वर को धोखा देना है। ऐसा काम क्यों करते हो, जिसे छिपाने की आवश्यकता पड़े? ज्ञानी पुरुष इस बात का सदैव ध्यान रखते हैं कि ईश्वर सब–कुछ देखता है। इस प्रकार का

विचार रखते हुए काम करना संवर है। इस प्रकार कार्य करने से इन्द्रियों और मन द्वारा होने वाला आस्रव रुक जाता है। आस्रव का रुकना ही संवर है।

सामायिक में मूलगुण की विशेषता है, प्रत्याख्यान में उत्तरगुण की विशेषता है, संयम में जीवरक्षा की विशेषता है और संवर में विषय–लालसा को जीतने की विशेषता है।

जैसे भोजन करने से भूख मिट जाती है, उसी प्रकार संवर से आस्रव मिट जाता है। भूख रोटी से भी मिटती है और माल से भी मिटती है। फल दोनों का एक है, मगर नाम अलग–अलग हैं। इसी प्रकार सामायिक, प्रत्याख्यान आदि नाम अलग–अलग हैं, किन्तु सबका फल आस्रव – निरोध ही है।

जिस भोजन से भूख मिट जाय, वही भोजन है। जिससे भूख न मिटे, उसे भोजन कैसे कहा जा सकता है? इसी प्रकार जिससे आस्रव निरोध हो, वही संवर है। जिससे आस्रव का निरोध न हो, उसे संवर नहीं कह सकते।

कई लोग सांसारिक लाभ की लालसा से संवर करते हैं। आज मैंने संवर किया है, तो उसके प्रभाव से मेरा अमुक काम सिद्ध हो जाए– ऐसा सोचना संवर को नहीं समझना है। कहा है –

**अय जोक किया बहुत परेशान,**
**हमने देखा अजब का लेखा।**
**जब आंख न थी देखा सब–कुछ।**
**जब आंख आई न देखते हैं कुछ।।**

जोक कहता है– जब आंख नहीं थी तब और कुछ देखता था और अब, जबकि आंख है, कुछ नहीं दीखता। इसी प्रकार संवर को समझने के पहले संसार के पदार्थों को और रूप में देखा जाता है, पर संवर को समझ लेने के बाद वही पदार्थ और तरह से नजर आने लगते हैं। ऐसा हो तब समझना चाहिए– संवर को जान लिया हैं। संवर को समझने से पहले ज्ञान की आंख नहीं थी। स्त्री को देखकर उसे भोगने की और सोना देखकर उसे लेने की इच्छा होती थी। संवर को समझ लेने पर, ज्ञान की आंख खुल जाने पर यह इच्छा नहीं रही। इस परिवर्तन का कारण हृदय का पलट जाना है। आंख आदि इन्द्रियां वही हैं, पदार्थ भी वही हैं, मगर हृदय का परिवर्तन हो गया है। इसी कारण भावना बदल गई। बिल्ली जिन आंखों से अपने बच्चों

को देखती है, उन्हीं से चूहे को देखती है। लेकिन दोनों के देखने में कितना अन्तर है? इसी प्रकार दोनों को पकड़ने में भी आकाश–पाताल का अन्तर है।

ज्ञानियों का कथन है कि ज्ञान होने से पहले हममें भी यही बात थी। ज्ञान होने के बाद सब समान नजर आते हैं। किसी में कुछ अन्तर नहीं दिखाई देता। बिल्ली संवर नहीं कर सकती, न हम उसे उपदेश दे सकते हैं। हम आपको उपदेश देते हैं और आप संवर कर सकते हैं। इसलिए आप बिल्ली मत बनो। आप संवर को समझो। आस्रव त्यागो। कम से कम परस्त्री का त्याग करो। अगर इतना भी न कर सके तो संवर को समझे ही क्या!

स्थविर भगवान् ने कालास्यवेषिपुत्र मुनि से कहा– आत्मा ही संवर है और आत्मा ही संवर का अर्थ भी है। उनके कथन पर शान्ति और एकाग्रता से विचार करो तो उसमें बहुत–कुछ महत्त्व दिखाई देगा। संक्षेप में मैं इतना ही कहता हूं कि संवर आत्मा ही करता है– चैतन्य–ज्ञानसम्पन्न आत्मा ही संवर कर सकता है, इसलिए वह आत्मा से भिन्न नहीं है। संवर का फल भी आत्मा ही भोगता है, दूसरा कोई नहीं भोगता। इसलिए स्थविर भगवान् ने कहा है– आत्मा ही संवर है और आत्मा ही संवर का अर्थ है।

सारांश यह है कि आप जो–कुछ भी करें, आत्मा के लिए ही करें। आत्मा को छोड़कर किसी के लिए कुछ मत करो। जो काम बदले की भावना से किया जाता है, वह आत्मा के लिए नहीं, होता, जैसे पैसे लेने के लिए सामायिक करना। कोई पैसों के लिए नहीं सिर्फ मान–प्रतिष्ठा की चाह से सामायिक करें तो वह भी आत्मा के लिए नहीं है। कई अभव्य साधु की क्रियाएं भी करते हैं, लेकिन उनका उद्देश्य होता है मान–सम्मान आदि प्राप्त करना। इसलिए उनकी क्रिया लेखे में नहीं ली जाती। लालसा त्यागकर संवर करने की महत्ता दिखलाने के लिए ही कहा गया है– आत्मा ही संवर और संवर का अर्थ है। इस कथन में और भी कोई तत्त्व रहा होगा, जो ज्ञानी–गम्य है।

———

# श्रीमद्भगवतीसूत्रम्
## (पंचमाङ्गम्)
## छट्ठा भाग

**प्रथम शतक** **नवम उद्देशक**

### विवेक का विवेचन

कालास्यवेषिपुत्र मुनि ने कहा— 'स्थविर! आप विवेक नहीं जानते और विवेक का अर्थ भी नहीं जानते।' यह बात यों तो कड़ी है, मगर स्थविर भगवान् सोचते हैं— अगर मैं विवेक और विवेक का अर्थ जानता हूं तो यहां भी विवेक से ही काम लूंगा। इस प्रकार विचार कर उन्होंने मुनि से कहा— 'हम विवेक भी जानते हैं और विवेक का अर्थ भी जानते हैं।'

आप यह न भूलें कि आप गणधर की कही हुई बातें सुन रहे हैं। आगे—आगे की सुनते और पीछे—पीछे की भूलते मत जाओ। किन्तु पिछली बात से अगली बात जोड़ते चलो। माला का एक नया मनका पोते जाइए और पिछला गिराते जाइए तो माला नहीं बन सकती। माला बनाने के लिए यह आवश्यक है कि पहले पोये हुए मनकों को गिरने न दो और आगे के पोये जाओ। इसी प्रकार गणधर की कही हुई पिछली बातें, जो आपने सुनी हैं, उनके साथ नवीन बातों को मिलाते चलो तो माला तैयार हो जायगी।

ज्ञानी पुरुष संक्षेप में ही वस्तु—तत्त्व समझ जाते हैं। लेकिन हम लोग तो विस्तार से कहने पर ही समझ सकते हैं। इसलिए यहां विस्तार से चर्चा की जाती है।

स्थविर भगवान् ने मुनि की किसी और बात पर ध्यान न देकर कहा— हम विवेक और विवेक का अर्थ जानते हैं। आपके घर में रुपया होने पर भी कोई कहे कि आपके पास रुपया नहीं है, तो आपको क्रोध नहीं आएगा, वरन् आप रुपया निकाल कर दे देंगे। हां, जब वास्तव में रुपया न

होगा तो भले ही अपने को रुपये वाला प्रकट करने के लिए बकवाद करें। स्थविर भगवान ने खोटी चर्चा पर ध्यान न देकर मूल तत्त्व का ही विचार किया। उन्होंने कहा– हम विवेक को जानते हैं और उसका अर्थ भी जानते हैं। और उन्होंने अपने व्यवहार से ही यह प्रमाणित कर दिया।

विवेक और उसके अर्थ के विषय में टीकाकार ने जो कथन किया है, उसके आधार से कुछ विवेचन किया जाता है। विशिष्ट ज्ञान को, अत्यन्त अच्छे ज्ञान को विवेक कहते हैं। विवेक का अर्थ बताते हुए कोश में कहा है कि पार्थक्यकरण को अर्थात् मिली हुई अच्छी और बुरी वस्तुओं को अलग–अलग करने को विवेक कहते हैं। विवेक को भेद विज्ञान भी कहते हैं। तात्पर्य यह है कि विवेक वह है जो अच्छी और बुरी चीज को अलग–अलग कर दे।

यों तो दूध से मक्खन को अलग करना और धूल से सोने को अलग करना भी विवेक कहा जाता है, मगर यहां इस प्रकार के विवेक की बात नहीं है। जैसे जमे हुए दही में छाछ भी है, उन्हें अलग करना सांसारिक विवेक है। उसी तरह शरीर और आत्मा मिले हुए हैं। इन्हें अलग करना लोकोत्तर विवेक है। यहां इसी विवेक से अभिप्राय है।

दही और मक्खन का उदाहरण लेकर ही नास्तिक लोग कहते हैं– 'जिस प्रकार दही में से मक्खन निकाल कर बता दिया जाता है, उसी तरह शरीर में से आत्मा निकाल कर बता दिया जाय तो यह आत्मा का अस्तित्व मानें। दही में से मक्खन और तिल में से तेल निकाल कर बताने की तरह आत्मा को शरीर में से निकाल कर नहीं बताया जा सकता तो आत्मा के अस्तित्व की बात झूठी है।'

नास्तिकों की बात विवेक से ही समझना चाहिए। जो विवेक को जानता होगा वह नास्तिक की बात सुनकर यही कहेगा कि वह आत्मा को नहीं जानता है। राजा प्रदेशी ने केशी श्रमण से यही कहा था कि शरीर और जीव दो नहीं है। केशी श्रमण ने उसे समझा दिया। वह सारा विवरण सुनाने को समय नहीं है। संक्षेप यह है कि तू तलवार और म्यान, घी और छाछ तथा खल और तेल की तरह आत्मा को शरीर से अलग देखना चाहता है, सो यह तेरी भूल है।

भग्गू पुरोहित के देवभद्र और यशोभद्र नामक लड़के दीक्षा लेने को तैयार हुए। भग्गू उन्हें रोकना चाहता था। यों तो भग्गू वेद–वेदान्त का जानकार था, लेकिन मोह के वश होकर, नास्तिकवाद की स्थापना करके

उसने अपने लड़कों से कहा– तुम लोग क्यों व्यर्थ कष्ट करते हो? जब तक यह शरीर है, तभी तक सारा खेल है। शरीर नष्ट हो जाने पर कुछ भी नहीं बचता। इसलिए खाओ, पीओ और मौज करो। मरने के बाद क्या रखा है!

इस प्रकार कहकर भग्गू ने नास्तिकवाद की स्थापना की। किन्तु उसके दोनों लड़के भाव–साधु हो चुके थे। उन्होंने अपने पिता से कहा –

**नो इंदियगेज्झ अमुत्तभावा, वि य होइ णिच्चं।**
**अज्झत्थहेउं निययस्स बंधो, संसारहेउं च वयंति बंधं।।**

– श्री उ. 14 अ.

उन्होंने कहा– पिताजी, आपने जो–कुछ कहा, उससे ऐसा मालूम होता है कि आप स्थूल दृष्टि से ऊपरी विचार कर रहे हैं। आप भीतर की ओर नहीं देखते। जिस आत्मा के सूक्ष्म रूप से सारा संसार घूम रहा है, क्या आप उसे तिल और तेल तथा तलवार और म्यान की तरह अलग–अलग देखना चाहते हैं? अगर ऐसा है तो आप भूलते हैं। यह भूल ऐसी ही है, जैसे कोई आदमी अपनी आंख निकाल कर देखना चाहे कि देखें किससे दिखाई देता है? वह आंख निकालने वाला यह नहीं सोचता कि मैं आंख निकाल देता हूं तब देखूंगा कैसे?

जो आदमी शरीर से अलग आत्मा देखना चाहता है, उससे कहो कि पहले तुम अपनी पढ़ाई तो निकालकर दिखाओ, वह कहां और कैसी है! तुम्हारे अन्दर देखने की शक्ति है या नहीं? अगर है तो जरा बाहर निकालकर दिखाओ तो सही! अगर नहीं दिखा सकते तो जीव को अलग देखने का हठ क्यों करते हो?

दोनों भाइयों ने कहा– पिताजी, आप आत्मा को नहीं देखते, हम देखते हैं। अगर जीव नहीं है तो बोलता कौन है? संसार में खाने, पीने और मौज करने का विधान करने वाला कौन है? आप जो–कुछ भी बोल रहे हैं, सो वह 'आप' कौन है? कोई स्त्री दीपक लेकर पदार्थों को तो देख रही हो, मगर कहती हो कि 'मैं नहीं हूं', ऐसा ही कथन आपका है।

जो दिखता है वह आत्मा नहीं है, मगर जो देखता है वह आत्मा है। सुनना आत्मा नहीं है, मगर सुनने वाला आत्मा है। चखना आत्मा नहीं, चखने वाला आत्मा है। जड़ पदार्थ चख कर किसी को खट्टा–मीठा नहीं बता सकता। यह आत्मा का ही काम है। वही खट्टा, मीठा और गर्म, ठंडा जान सकता है।

भावमुनियों ने कहा– पिताजी! आत्मा है। इस विषय में हमें तनिक भी संदेह नहीं है। इसलिए आप हमारी दीक्षा में विघ्न मत डालिए। आत्मा है और नित्य है। वह संसार के दूसरे पदार्थों के समान नाशवान् नहीं है।

नास्तिकों का कथन है कि परलोक से किसी आत्मा के आने–जाने की बात गलत है। शरीर की आग से ही शरीर जीवित है और आग निकल जाने पर शरीर मर जाता है। अगर ऐसा है तो आधुनिक विज्ञान के अभ्युदय के युग में ऐसा कोई उपाय क्यों नहीं निकाला गया कि मरे शरीर में फिर से आग को प्रविष्ट कर दिया जाय? मरे हुए को पुनः जीवित क्यों नहीं कर लिया जाता। यह बात गलत है कि शरीर घड़ी के समान है, जो सब पुर्जों के मिलने से चलती है और बिखरने से खराब हो जाती है। हम घड़ी को आत्मा नहीं कहते, किन्तु घड़ी बनाने वाले और उसे तोड़ने वाले को आत्मा कहते हैं।

विवेक को जानने वाला इस प्रकार शरीर और आत्मा को अलग–अलग करता है। इसका अर्थ यह न समझ लें कि वह फांसी के तख्ते पर चढ़ कर शरीर और आत्मा को अलग करता है। इसका अर्थ यह है कि विवेकवान् दोनों को भिन्न–भिन्न समझता है।

जब शरीर और आत्मा मूल स्वभाव से ही अलग–अलग हैं तो आत्मा शरीर में फंसा कैसे ? इसका उत्तर यह है कि आत्मा को किसी और ने शरीर में नहीं फंसाया, वरन् आप ही वह फंसा हुआ है। आत्मा त्याज्य को ग्रहण करता है और ग्राह्य को त्यागता है। इसी से वह शरीर के जाल में पड़ा है। इस जाल से निकलने का उपाय क्या है, यह बात मैं महाभारत का उद्धरण देकर बताता हूं, जिससे किसी को मतभेद नहीं है –

**श्रूयतां धर्मसर्वस्वं श्रुत्वा चैवावधार्यताम्।**
**आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्।।**

अर्थात् सुनो, चाहे अब सुनो चाहे फिर सुनो, पर यह बात सुने बिना आत्मा शरीर के जाल से नहीं निकल सकता। मगर केवल सुनो नहीं, सुनकर धारण भी करो। इस बात को अच्छी तरह धारण कर लो कि जो बात तुम्हें पसन्द नहीं है, वह दूसरे के लिए भी पसन्द मत करो। यही धर्म का सार है।

कोई आदमी नंगी तलवार लेकर आपके सामने आता है और कहता है– 'तुम्हारा सिर काटूंगा।' उस आदमी को आप पापी समझेंगे। एक और आदमी उसे कहता है– 'हां, जल्दी करो, इसे समाप्त ही कर डालो'। तीसरा आदमी कहता है– 'नहीं, इसे मत मारो'। आप बताइए, इनमें से आपको किसकी बात पसन्द होगी? निस्सन्देह आप तीसरे आदमी की बात पसंद

करेंगे, जो नहीं मारने को कहता है। यह पसन्दगी आप में कहां से आई? क्या आपने किसी वेद, पुराण या शास्त्र से यह सीखी है? नहीं, यह आपके आत्मा से ही आई है। आपका आत्मा कहता है– जो मारने के लिए कहता है, वह पापी है, बुरा है और जो बचाने की बात कहता है, वह धर्मात्मा और अच्छा है। इस प्रकार आत्मा स्वीकार करता है कि मारना पाप है और बचाना धर्म है। इस आत्मानुभव से धर्म का सार दया है, यह बात सिद्ध हो जाती है।

लेकिन मनुष्य कितना स्वार्थी है! वह अपने लिए तो दया प्यारी समझता है और दूसरे के लिए दया को भूल जाता है। उसे याद नहीं रहता कि मुझे दया प्रिय है तो दूसरे को भी दया प्रिय है। जो बात अपने लिए आप पसन्द करते हैं, वही बात आप दूसरे के लिए क्यों पसन्द नहीं करते?

कुछ लोग कहते हैं– न मारना तो दया है, लेकिन बचाना दया नहीं, बल्कि पाप है। जिसे बचाया है, वह बचकर जो पाप करेगा वह पाप बचाने वाले को लगेगा। अतएव हमें किसी जीव को मारना तो नहीं चाहिए, लेकिन बचाना भी नहीं चाहिए। कोई मारता है, कोई मरता है, हमें उनके बीच में क्यों पड़ना चाहिए?

ऐसा कहने वालों से यह पूछा जा सकता है कि रक्षा करने से पाप लगता है, ऐसा मानकर किसी की रक्षा नहीं करनी है तो किसी को उपदेश देना भी पाप हो जायगा। उपदेश सुनने वाला जीव नहीं मारेगा। जीव मारता तो नरक में जाता। जीव नहीं मारेगा तो स्वर्ग में जायगा। वहां भोग भोगेगा। इस भोग का पाप न मारने का उपदेश देने वाले को लगना चाहिए। अगर यह बचाव किया जाय कि हमारा भाव पाप कराने का नहीं था तो बचाने वाले का भी पाप करने का कब था? बचाने वाला एकान्त करुणाभाव से जीव को बचाता है। फिर उसे पाप कैसे लगा? शक्ति होने पर भी मरते हुए जीव की रक्षा न करना निर्दयता है। कोई आदमी तुम्हें मारता हो और दूसरा आदमी वहां बैठा–बैठा देखता हो, तो तुम उसे क्या कहोगे? क्या उसे निर्दय न कहोगे? यदि कहोगे तो दूसरे के लिए यह बात क्यों नहीं देखते?

मतलब यह है कि न मारने मात्र से रक्षा का काम पूरा नहीं होता, किन्तु मरते हुए को बचाने से ही रक्षा का काम पूरा होता है।

तुम्हें झूठ बोलने वाला प्रिय लगता है या सत्य बोलने वाला? अगर तुम्हें अपने लिए सत्य प्रिय लगता है तो यह भी सोचो कि दूसरे को भी सत्य प्रिय लगता है। इसलिए अगर तुम चाहते हो कि मेरे साथ सब सत्यपूर्ण

व्यवहार करें तो तुम भी सबके साथ सत्यमय व्यवहार करो। चाहे संसार के सभी लोग झूठ बोलें, पर तुम सत्य पर अटल रहो।

सारांश यह है कि जो बात तुम्हें पसंद नहीं है, वह दूसरों के लिए भी पसन्द मत करो। किसी ने कहा है– यदि तू चाहता है कि मेरे सामने बुराई न आवे तो तू भी किसी के साथ बुराई मत कर। तू दूसरे का भला कर, तेरा भी भला होगा।

ऐसा विचार करके त्यागने योग्य काम को त्यागना विवेक है। अब विवेक के फल का विचार करना चाहिए। विवेक का अर्थ यानी प्रयोजन क्या है? सिर्फ विवेक से काम नहीं चलता। जो विवेक किया है उसमें से बुराई को त्याग कर अच्छाई को ग्रहण करना, अर्थात् व्यवहार में लाना विवेक का फल है। तुमने आम का पेड़ लगाया। पेड़ लग गया। बड़ा हो गया। फिर भी उसमें फल न लगें तो कहोगे– व्यर्थ ही लगाया। इसी प्रकार विवेक तो हुआ, पर उसका फल न हुआ तो उससे क्या मतलब निकला? गाय लाये, मोटी–ताजी हुई, दूध नहीं देती तो क्या उसे पसन्द करोगे? इसी प्रकार मगर किसी बात का जान लेना ही पर्याप्त नहीं है, जानकर त्याज्य को त्यागने और ग्राह्य को ग्रहण करने में ही ज्ञान की सार्थकता है।

कभी–कभी धर्म या धर्मगुरु आदि को लेकर विसंवाद खड़ा हो जाता है। मगर सत्य–असत्य का निर्णय आपका अन्तरात्मा कर सकता है। कदाचित् आत्मा निर्णय न कर सके तो परमात्मा से प्रार्थना करो। प्रार्थना करने से इस प्रकार की पहचान करने में बहुत सहायता मिलेगी। वादी और प्रतिवादी की बात सुनकर विवेक से किसी निर्णय पर पहुंचा जा सकता है। निरर्थक वाद–विवाद से कोई परिणाम नहीं निकलता।

तात्पर्य यह है कि प्रत्येक विषय का निर्णय विवेक से करो। अगर विवेक से शरीर और आत्मा को अलग–अलग समझ लिया हो, तो कसौटी का मौका आने पर इस बात को भूल मत जाओ। अगर आप जानते हैं कि शरीर और आत्मा एक नहीं, दो हैं, तथा आत्मा अविनाशी और शरीर नाशवान है, तो नाशवान् के लिए अविनाशी का अपमान मत करो। आप तुच्छ बात के लिए भी अविनाशी का अपमान कर देते हैं। इसलिए ज्ञानी कहते हैं– विवेक से काम लो और तुच्छ के लिए महान को न भूलो। चतुरसिंहजी ने कहा है–

**बैना आपणो बनाव घणां मोल को करां,**
**पेली आगली सत्यांरे पग लागणी करां।**
**पति–प्रेम रा पवित्र नीर मांय सांपड़ां। बेना0।।**

करेंगे, जो नहीं मारने को कहता है। यह पसन्दगी आप में कहां से आई? क्या आपने किसी वेद, पुराण या शास्त्र से यह सीखी है? नहीं, यह आपके आत्मा से ही आई है। आपका आत्मा कहता है– जो मारने के लिए कहता है, वह पापी है, बुरा है और जो बचाने की बात कहता है, वह धर्मात्मा और अच्छा है। इस प्रकार आत्मा स्वीकार करता है कि मारना पाप है और बचाना धर्म है। इस आत्मानुभव से धर्म का सार दया है, यह बात सिद्ध हो जाती है।

लेकिन मनुष्य कितना स्वार्थी है! वह अपने लिए तो दया प्यारी समझता है और दूसरे के लिए दया को भूल जाता है। उसे याद नहीं रहता कि मुझे दया प्रिय है तो दूसरे को भी दया प्रिय है। जो बात अपने लिए आप पसन्द करते हैं, वही बात आप दूसरे के लिए क्यों पसन्द नहीं करते?

कुछ लोग कहते हैं– न मारना तो दया है, लेकिन बचाना दया नहीं, बल्कि पाप है। जिसे बचाया है, वह बचकर जो पाप करेगा वह पाप बचाने वाले को लगेगा। अतएव हमें किसी जीव को मारना तो नहीं चाहिए, लेकिन बचाना भी नहीं चाहिए। कोई मारता है, कोई मरता है, हमें उनके बीच में क्यों पड़ना चाहिए?

ऐसा कहने वालों से यह पूछा जा सकता है कि रक्षा करने से पाप लगता है, ऐसा मानकर किसी की रक्षा नहीं करनी है तो किसी को उपदेश देना भी पाप हो जायगा। उपदेश सुनने वाला जीव नहीं मारेगा। जीव मारता तो नरक में जाता। जीव नहीं मारेगा तो स्वर्ग में जायगा। वहां भोग भोगेगा। इस भोग का पाप न मारने का उपदेश देने वाले को लगना चाहिए। अगर यह बचाव किया जाय कि हमारा भाव पाप कराने का नहीं था तो बचाने वाले का भी पाप करने का कब था? बचाने वाला एकान्त करुणाभाव से जीव को बचाता है। फिर उसे पाप कैसे लगा? शक्ति होने पर भी मरते हुए जीव की रक्षा न करना निर्दयता है। कोई आदमी तुम्हें मारता हो और दूसरा आदमी वहां बैठा–बैठा देखता हो, तो तुम उसे क्या कहोगे? क्या उसे निर्दय न कहोगे? यदि कहोगे तो दूसरे के लिए यह बात क्यों नहीं देखते?

मतलब यह है कि न मारने मात्र से रक्षा का काम पूरा नहीं होता, किन्तु मरते हुए को बचाने से ही रक्षा का काम पूरा होता है।

तुम्हें झूठ बोलने वाला प्रिय लगता है या सत्य बोलने वाला? अगर तुम्हें अपने लिए सत्य प्रिय लगता है तो यह भी सोचो कि दूसरे को भी सत्य प्रिय लगता है। इसलिए अगर तुम चाहते हो कि मेरे साथ सब सत्यपूर्ण

व्यवहार करें तो तुम भी सबके साथ सत्यमय व्यवहार करो। चाहे संसार के सभी लोग झूठ बोलें, पर तुम सत्य पर अटल रहो।

सारांश यह है कि जो बात तुम्हें पसंद नहीं है, वह दूसरों के लिए भी पसन्द मत करो। किसी ने कहा है– यदि तू चाहता है कि मेरे सामने बुराई न आवे तो तू भी किसी के साथ बुराई मत कर। तू दूसरे का भला कर, तेरा भी भला होगा।

ऐसा विचार करके त्यागने योग्य काम को त्यागना विवेक है। अब विवेक के फल का विचार करना चाहिए। विवेक का अर्थ यानी प्रयोजन क्या है? सिर्फ विवेक से काम नहीं चलता। जो विवेक किया है उसमें से बुराई को त्याग कर अच्छाई को ग्रहण करना, अर्थात् व्यवहार में लाना विवेक का फल है। तुमने आम का पेड़ लगाया। पेड़ लग गया। बड़ा हो गया। फिर भी उसमें फल न लगें तो कहोगे– व्यर्थ ही लगाया। इसी प्रकार विवेक तो हुआ, पर उसका फल न हुआ तो उससे क्या मतलब निकला? गाय लाये, मोटी–ताजी हुई, दूध नहीं देती तो क्या उसे पसन्द करोगे? इसी प्रकार मगर किसी बात का जान लेना ही पर्याप्त नहीं है, जानकर त्याज्य को त्यागने और ग्राह्य को ग्रहण करने में ही ज्ञान की सार्थकता है।

कभी–कभी धर्म या धर्मगुरु आदि को लेकर विसंवाद खड़ा हो जाता है। मगर सत्य–असत्य का निर्णय आपका अन्तरात्मा कर सकता है। कदाचित् आत्मा निर्णय न कर सके तो परमात्मा से प्रार्थना करो। प्रार्थना करने से इस प्रकार की पहचान करने में बहुत सहायता मिलेगी। वादी और प्रतिवादी की बात सुनकर विवेक से किसी निर्णय पर पहुंचा जा सकता है। निरर्थक वाद–विवाद से कोई परिणाम नहीं निकलता।

तात्पर्य यह है कि प्रत्येक विषय का निर्णय विवेक से करो। अगर विवेक से शरीर और आत्मा को अलग–अलग समझ लिया हो, तो कसौटी का मौका आने पर इस बात को भूल मत जाओ। अगर आप जानते हैं कि शरीर और आत्मा एक नहीं, दो हैं, तथा आत्मा अविनाशी और शरीर नाशवान है, तो नाशवान् के लिए अविनाशी का अपमान मत करो। आप तुच्छ बात के लिए भी अविनाशी का अपमान कर देते हैं। इसलिए ज्ञानी कहते हैं– विवेक से काम लो और तुच्छ के लिए महान को न भूलो। चतुरसिंहजी ने कहा है–

**बैना आपणो बनाव घणां मोल को करां,**
**पेली आगली सत्यांरे पग लागणी करां।**
**पति–प्रेम रा पवित्र नीर मांय सांपड़ां। बेना०।।**

कवि का आशय यह है कि कुछ सखियां इकट्ठी हुई हैं। उस समय एक सखी दूसरी से कहती है– हमें अपना बनाव और शृंगार मूल्यवान् बनाना चाहिए, ऐसा मूल्यवान् कि त्रिलोक में अपने बनाव की कोई कीमत न दे सके। आप गहना, पोशाक आदि बनाव समझती होओगी और कहोगी कि इससे अधिक कीमती बनाव कहां से लावें? स्नान के लिए गंगाजल से भी उत्तम जल कहां से लावें? लेकिन बाहर का यह बनाव तुच्छ है। फिर भी मैं इस तुच्छ का एकदम सर्वथा त्याग करने को नहीं कहती। लेकिन इन सब पर एक सिद्धमंत्र फेर दो। वह सिद्धमंत्र यह कि पहले जो सतियां हुई हैं, उन्हें नमस्कार करो और उन्होंने जो कुछ किया है उसे याद करो। फिर पति–प्रेम के जल में स्नान करो, विवेक से काम लो, जिससे अपना यह शृंगार दूषित न होने पाए।

मतलब यह है कि विवेक ही मनुष्य का सर्वोत्तम शृंगार है। विवेक आत्मा का सौन्दर्य है। अतएव क्षणभर के लिए भी विवेक को मत भूलो।

यह पहले बतलाया जा चुका है कि विशिष्ट ज्ञान विवेक कहलाता है। आजकल जिसे विज्ञान कहते हैं, उसी का नाम विवेक है। विज्ञान में आजकल भौतिक या जड़ विज्ञान की प्रधानता है और विवेक में आत्मविज्ञान की प्रधानता है। आज का विज्ञान भी आपको विशिष्ट बातें बतलाता है। आग और पानी को तो आप पहले से ही जानते थे, परन्तु यह नहीं जानते थे कि इनसे हजारों मन बोझ खींचा जा सकता है। विज्ञान द्वारा यह बात मालूम हो गई। आजकल के वैज्ञानिक इस भौतिक विज्ञान में ही पड़े हुए हैं, लेकिन प्राचीन काल के ज्ञानियों – पूर्वाचार्यों ने चैतन्य का विज्ञान बतलाया है। आज जो विज्ञान चल रहा और बढ़ रहा है, लोग जिस विज्ञान में पड़े हुए हैं, उस विज्ञान से तो शांति का नाश और अशांति की वृद्धि हुई है।

एक समाचार–पत्र में मैंने पढ़ा था कि एक यूरोपियन ने कहा कि आजकल मैं सबसे बड़ा आदमी हूं। उसने अपने बड़प्पन के विषय में भाषण देते हुए बताया कि जब मैं आज्ञा देता हूं तब मशीन चलती है और जब आज्ञा देता हूं, मशीन बंद हो जाती है। उसने प्रयोग कर दिखलाया। एक बड़ी मशीन को चलने का हुक्म दिया। मशीन चलने लगी। फिर मशीन को बंद होने की आज्ञा दी, तब वह बंद हो गई। उसने समझाया– मैंने यह काम जादू से नहीं किया है! मैंने मशीन का निर्माण करके इसमें रेडियो आदि का ऐसा संबंध स्थापित किया है कि मेरे हुक्म का भार मशीन पर पड़ता है और उस भार के कारण वह चलने लगती है तथा बंद हो जाती है। मैंने अभी एक यही

मशीन बनाई है, लेकिन ऐसी बहुत–सी बन सकती हैं। उनके बनने पर लोगों को खेती करने के लिए खेत पर जाने की आवश्यकता न रहेगी। घर में बैठे–बैठे हुक्म देने से ही मशीन काम करने लगेगी और हुक्म देने पर काम करना बंद कर देगी।

उस वैज्ञानिक ने ऐसी मशीन बनाई है। पर उसके आविष्कार के संबंध में लोगों का मत है कि इस तरह की मशीन का प्रचार न होना अच्छा है। नहीं तो संसार में हाय–हाय मच जायगी। जिसके हुक्म से मशीन चलेगी, वह संयमी तो होगा नहीं, जो उसके उपयोग में संयम से काम ले। उसमें राग–द्वेष होगा। राग–द्वेष से प्रेरित होकर वह दूसरों के गले काटने का हुक्म देगा। इस प्रकार संसार में और ज्यादा मारकाट मच जाएगी। इस बात को दृष्टि में रखकर ही ज्ञानी कहते हैं कि जड़ विज्ञान में ही न पड़े रहकर चैतन्य विज्ञान की ओर आओ। जड़ विज्ञान से कभी शांति नहीं हो सकती। जड़ विज्ञान से जितना बच सको, बचो। नहीं तो अशांति ही अशांति फैलेगी।

विशिष्ट ज्ञान को विवेक कहते हैं, यह बात तो हुई, लेकिन विवेक का फल क्या है? इस विषय में टीकाकार कहते हैं– प्रत्येक बात को विज्ञान से समझना और जो त्यागने के योग्य है उसे त्यागकर ग्रहण करने योग्य को ग्रहण करना विवेक का फल है। अगर विवेक करके भी उसका उपयोग न किया तो विवेक निष्फल है। उदाहरणार्थ, किसी सेठ की स्त्री ने कहा– घर में चोर घुस आये हैं। सेठ ने उत्तर दिया– हां, मुझे मालूम है। स्त्री बोली– जानते हो, मगर माल चला जायगा तो जानना क्या काम आएगा?

माल जाने के समय ऐसी गलती कदाचित् ही कोई करता होगा, मगर धर्म के काम में अकसर ऐसी गलती होती है। यह जानते हुए भी कि यह त्यात्य है और यह ग्राह्य है, ग्राह्य को ग्रहण नहीं करते और त्याज्य को त्यागते नहीं। ऐसी अवस्था में जानना किस काम आया? अतएव विवेक की सार्थकता के लिए आचरण में उसका उपयोग करो।

स्थविर भगवान् कहते हैं– हम विवेक और विवेक का अर्थ जानते है। न जानते होते तो आपके वचनों को कटुक रूप में ग्रहण क्यों न करते?

मुनि ने कहा– अगर आप विवेक और विवेक के अर्थ को जानते हैं तो बताइए कि विवेक क्या है और उसका अर्थ क्या है?

स्थविर भगवान् ने उत्तर दिया– 'हमारे मत से आत्मा ही विवेक है और आत्मा ही विवेक का अर्थ है। मुनि ने इतने में ही अभिप्राय समझ लिया

